"बिजनेस पोस्ट के अन्तर्गत डाक शुल्क के नगद भुगतान (बिना डाक टिकट) के प्रेषण हेतु अनुमत. क्रमांक जी. 2-22-छत्तीसगढ़ गजट/38 सि. से. भिलाई, दिनांक 30-5-2001."



पंजीयन क्रमांक
"छत्तीसगढ़/दुर्ग/09/2012-2015."

# छत्तीसगढ़ राजपत्र

## प्राधिकार से प्रकाशित

क्रमांक 27 ] रायपुर, शुक्रवार, दिनांक 5 जुलाई 2013—आषाढ़ 14, शक 1935

विषय—सूची



# भाग १

## राज्य शासन के आदेश

### सामान्य प्रशासन विभाग
मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

रायपुर, दिनांक 22 जून 2013

क्रमांक एफ 4-4/2012/1/एक.—राज्य शासन एतद्द्वारा माननीय न्यायमूर्ति श्री रंगनाथ चन्द्राकर, न्यायाधिपति, छत्तीसगढ़ उच्च न्यायालय, बिलासपुर को दिनांक 08-04-2013 से 12-04-2013 (05 दिन) का पूर्ण वेतन भत्तों सहित अर्जित अवकाश की कार्योत्तर स्वीकृति तथा अवकाश पूर्व दिनांक 07-04-2013 एवं अवकाश पश्चात् दिनांक 13 एवं 14-04-2013 के सार्वजनिक अवकाश का लाभ लेने की अनुमति प्रदान करता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
जी. आर. चुरेन्द्र, उप सचिव.



संचालक, मुद्रण तथा लेखन सामग्री, छत्तीसगढ़ द्वारा शासकीय क्षेत्रीय मुद्रणालय, राजनांदगांव से मुद्रित तथा प्रकाशित—2013.

## तकनीकी शिक्षा, जनशक्ति नियोजन, विज्ञान एवं प्रौद्योगिकी विभाग

मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

रायपुर, दिनांक 27 मई 2013

क्रमांक एफ 9-65/2012/तक.शि./42.— छ.ग. व्यावसायिक परीक्षा मण्डल, रायपुर की सेवा में भरती से संबंधित निम्नानुसार नियम बनाये जाते हैं :—

### नियम

1. **संक्षिप्त नाम :—**
   **इन नियमों का संक्षिप्त नाम "छ.ग. व्यावसायिक परीक्षा मण्डल सेवा भरती नियम, 2012" है तथा ये नियम जारी होने की तिथि से लागू होंगे।**

2. **परिभाषायें :—**
   **इन नियमों में जब तक संदर्भ से अन्यथा अपेक्षित न हो :—**
   **(क) "मण्डल" से अभिप्रेत है, छ.ग. व्यावसायिक परीक्षा मण्डल, रायपुर।**
   **(ख) "शासन" से अभिप्रेत है, छत्तीसगढ़ शासन।**
   **(ग) उन पदों को छोड़कर, जिन पर नियुक्ति शासन द्वारा की जाती है, सेवा के संबंध में "नियुक्ति प्राधिकारी" से अभिप्रेत है, मण्डल या उसके द्वारा इस निमित्त प्राधिकृत सक्षम अधिकारी।**
   **(घ) "समिति" से अभिप्रेत है, विभागीय पदोन्नति/चयन समिति।**
   **(ड.) "अध्यक्ष" से अभिप्रेत है, मण्डल में कार्यरत अध्यक्ष।**
   **(च) "नियंत्रक" से अभिप्रेत है, मण्डल में कार्यरत नियंत्रक।**
   **(छ) "अनुसूची" से अभिप्रेत है, इन नियमों के साथ संलग्न सूची।**
   **(ज) "अन्य पिछड़ा वर्ग" से अभिप्रेत है, राज्य शासन द्वारा जारी अधिसूचना कमांक एफ-85-4-84, दिनांक 26 दिसम्बर, 1984 में उल्लेखित जातियों के सदस्य (क्रीमीलेयर को छोड़कर) और जो राज्य शासन द्वारा समय-समय पर इस रूप में अधिसूचित किया जाये।**
   **(झ) "अनुसूचित जाति" से अभिप्रेत है, संविधान के अनुच्छेद 341 के अधीन इस राज्य के संबंध में विनिर्दिष्ट अनुसूचित जाति।**
   **(य) "अनुसूचित जनजाति" से अभिप्रेत है, संविधान के अनुच्छेद 342 के अधीन इस राज्य के संबंध में विनिर्दिष्ट अनुसूचित जनजाति।**
   **(र) "सेवा" से अभिप्रेत है, छ.ग. व्यावसायिक परीक्षा मण्डल सेवा।**
   **(ट) "राज्य" से अभिप्रेत है, छत्तीसगढ़ राज्य।**

3. **विस्तार तथा प्रयुक्ति :—**
   **छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (सेवा की सामान्य शर्तें) नियम, 1961 में दिये गये उपबंधों की व्यापकता पर प्रतिकूल प्रभाव डाले बिना ये नियम सेवा के प्रत्येक सदस्य पर लागू होंगे।**

4. **सेवा का गठन :—**
   **सेवा में निम्नलिखित व्यक्ति होंगे, अर्थात् :—**
   **(1) इन नियमों को लागू करते समय अनुसूची-एक (क) एवं अनुसूची-एक (ख) में उल्लेखित पदों पर मौलिक रूप से नियुक्त व्यक्ति।**
   **(2) इन नियमों को लागू होने से पूर्व सेवा में भरती किये गये व्यक्ति।**
   **(3) इन नियमों के उपबंधों के अनुसार सेवा में भरती किये गये व्यक्ति।**

5. वर्गीकरण, वेतनमान आदि :—

सेवा का वर्गीकरण, उससे संलग्न वेतनमान तथा सेवा में सम्मिलित पदों की संख्या इससे संलग्न अनुसूची–एक (क) एवं अनुसूची–एक (ख) में दिये गये उपबंधों के अनुसार होगी। परन्तु मण्डल, सेवा में सम्मिलित पदों की संख्या में समय–समय पर स्थायी या अस्थायी तौर पर वृद्धि या कमी कर सकेगा।

6. भरती का तरीका :–

(1) इन नियमों के प्रारम्भ होने के पश्चात् सेवा में भरती निम्नलिखित तरीकों से की जाएगी, अर्थात् :–

(क) चयन द्वारा सीधी भरती कर के,

(ख) सेवा के सदस्यों (अनुसूची–चार के कालम 2 में दिये अनुसार) की पदोन्नति द्वारा,

(ग) ऐसे व्यक्तियों के स्थानान्तरण द्वारा जो ऐसी सेवा में ऐसे पद जो इस संबंध में विनिर्दिष्ट किये जायें, मूल हैसियत से धारण कर रहे हों।

(घ) शासन से प्रतिनियुक्ति द्वारा अथवा सेवानिवृत्त अधिकारियों/कर्मचारियों के पुनर्नियुक्ति द्वारा,

(2) उप नियम (1) के खण्ड (ख) अथवा (ग) के अधीन भरती किये गये व्यक्तियों की संख्या, अनुसूची–एक (क) एवं अनुसूची–एक (ख) में यथाविनिर्दिष्ट कर्त्तव्य पदों की संख्या, अनुसूची –दो में दर्शाये गये प्रतिशत से किसी भी समय अधिक नहीं होगी।

(3) उप नियम (1) में अंतर्विष्ट किसी बात के होते हुये भी यदि नियंत्रक की राय में सेवा की अत्यावश्यकताओं को देखते हुये ऐसा करना अपेक्षित हो तो अध्यक्ष की पूर्व सहमति से उक्त उपनियम में विनिर्दिष्ट सेवा में भरती के उन तरीकों से भिन्न ऐसे तरीकों को, जिन्हें इस निमित्त जारी किये गये आदेश द्वारा विहित किया जाये, अपनाया जा सकेगा।

(4) प्रतिनियुक्ति पर आये अधिकारियों/कर्मचारियों का संविलियन शासन द्वारा निर्धारित नियमों के अंतर्गत किया जा सकेगा।

7. सेवा में नियुक्ति :–

इन नियमों के प्रारंभ होने के पश्चात्, सेवा में समस्त नियुक्तियां मण्डल अथवा उसके द्वारा इस निमित्त प्राधिकृत सक्षम अधिकारी द्वारा की जायेगी और ऐसी कोई भी नियुक्ति नियम 6 में विनिर्दिष्ट भरती के तरीकों में से किसी एक तरीके द्वारा चयन करने के पश्चात् ही दी जायेगी, अन्यथा नहीं।

8. सीधी भरती के लिये पात्रता की शर्तें :–

चयन किये जाने के लिये पात्र होने हेतु अभ्यर्थी को निम्नलिखित शर्तें पूरी करनी होंगी, अर्थात् :–

(1) आयु :–

(क) उसने चयन प्रारम्भ होने की तारीख के ठीक आगामी जनवरी के प्रथम दिन को अनुसूची–3 के कालम (4) में विनिर्दिष्ट की गयी आयु पूरी कर ली हो और उक्त अनुसूची के कालम (5) में विनिर्दिष्ट की गयी आयु पूरी न की हो।

(ख) यदि अभ्यर्थी अनुसूचित जाति, अनुसूचित जनजाति या पिछड़े वर्ग (क्रीमीलेयर में आने वाले व्यक्तियों को छोड़कर) का हो तो उच्चतर आयु सीमा में अधिकतम 05 वर्ष तक छूट दी जायेगी।

(ग) महिला उम्मीदवारों को सेवा में प्रथम नियुक्ति हेतु अधिकतम आयु में 10 वर्ष की छूट रहेगी।

(घ) विधवा, परित्यकता, तलाकशुदा महिला उम्मीदवार को सेवा में प्रथम नियुक्ति हेतु अधिकतम आयु सीमा में 15 वर्ष की छूट रहेगी।

(च) परिवार कल्याण कार्यक्रम के अन्तर्गत ग्रीन कार्ड धारकों के मामलों में अधिकतम आयु में 02 वर्ष की छूट दी जायेगी।

(छ) अन्तरजातीय विवाह प्रोत्साहन योजनान्तर्गत पुरस्कृत दम्पत्तियों के सवर्ण पार्टनरों के लिये अधिकतम आयु सीमा में 05 वर्ष की छूट दी जायेगी।

(ज) विक्रम पुरस्कार से सम्मानित खिलाड़ियों को अधिकतम आयु सीमा में 05 वर्ष की छूट दी जायेगी।

(झ) विकलांग उम्मीदवार को अधिकतम आयु सीमा में 10 वर्ष की छूट दी जायेगी। यह छूट जिला चिकित्सा मण्डल अथवा श्रम मंत्रालय, भारत सरकार के अधीन स्थापित विकलांगों के उद्यमी पुनर्वास केन्द्र, द्वारा प्रमाणित विकलांग प्रत्याशी को ही दी जायेगी।

(ट) ऐसे उम्मीदवारों को जो शासकीय कर्मचारी हों या रह चुके हों, अधिकतम आयु सीमा में नीचे लिखे उल्लेखित शर्तों के अध्यधीन तथा सीमा तक छूट दी जायेगी :–

(i) ऐसे उम्मीदवार की आयु, जो शासन का स्थायी या अस्थाई सेवक हो, 40 वर्ष से अधिक नहीं होगी।

(ii) उपर्युक्त आयु सीमा की छूट ऐसे उम्मीदवार के लिये भी स्वीकार्य होगी जो आकस्मिकता निधि में वेतन पाने वाला कर्मचारी हो या कार्यभारित कर्मचारी हो या जो शासन द्वारा हाथ में ली गयी किसी परियोजना में नियोजित किया गया हो।

(iii) ऐसे उममीद्वार को जो छंटनी किया गया शासकीय/मण्डल का कर्मचारी हो, अपनी आयु में से उसके द्वारा पहले की गयी सम्पूर्ण अस्थाई सेवा की अधिक से अधिक 07 वर्ष तक की अवधि मले ही वह अवधि एक से अधिक बार में की गयी सेवाओं का योग हो, कम करने की अनुमति दी जायेगी, बशर्ते कि उसके परिणामस्वरूप जो आयु निकले वह अधिकतम आयु सीमा से तीन वर्ष से अधिक न हों।

स्पष्टीकरण :—

शब्द "छंटनी किये गये शासकीय कर्मचारी" से तात्पर्य ऐसे व्यक्ति से है, जो शासन की अथवा किसी भी संघटक इकाई की अस्थाई शासकीय सेवा में कम से कम 06 माह तक निरंतर रहा हो तथा किसी भी रोजगार कार्यालय में अपना पंजीयन कराने या शासकीय सेवा में नियुक्ति हेतु अन्यथा आवेदन पत्र देने की तारीख से अधिक से अधिक तीन वर्ष पूर्व कर्मचारियों की संख्या में कमी की जाने के कारण सेवामुक्त किया गया हो।

(iv) राज्य में मण्डल का कार्य अधिसूचना क्रमांक एफ 1–51/2004/42 रायपुर, दिनांक 30 जुलाई 2005 के अनुसार प्रारम्भ हो गया था। मण्डल द्वारा विभिन्न पदों एवं प्रतियोगी परीक्षाओं का आयोजन किया गया तथा अभी भी निरंतरित रूप से किया जा रहा है। मण्डल का यह कार्य अतिमहत्वपूर्ण एवं गोपनीय प्रकृति का है। स्वामाविक रूप से इसके लिये विश्वसनीय कर्मचारियों की तात्कालिक आवश्यकता थी। मण्डल के अध्यक्ष द्वारा तात्कालिक रूप से नियुक्तियाँ की गई। ऐसे नियुक्त कर्मचारी ही मण्डल के समस्त कार्यो का सम्पादन कर रहे है। इन कार्यरत कर्मचारियों को आयुसीमा में छूट दिया जाना प्राकृतिक न्याय के सिद्धान्त के अनुसार आवश्यक है। अतः मण्डल के ऐसे समस्त कर्मचारियों को मण्डल से जारी सेवा सम्बन्धी प्रमाण पत्र के आधार पर उनके द्वारा की गई सेवा अवधि की छूट अधिकतम आयु सीमा में दी जायेगी। बशर्ते कि इसके परिणामस्वरूप जो आयु निकले वह अधिकतम आयु सीमा से तीन वर्ष से अधिक न हों। यह छुट केवल प्रथम चयन के समय ही प्राप्त होगी।

(v) ऐसे उम्मीदवार को जो भूतपूर्व सैनिक हो, अपनी आयु में से उसके द्वारा पहले की गयी समस्त प्रतिरक्षा सेवा की अवधि कम करने की अनुमति दी जायेगी, बशर्ते कि इसके परिणामस्वरूप जो आयु निकले वह अधिकतम आयु सीमा से तीन वर्ष से अधिक न हो।

स्पष्टीकरण :—

शब्द "भूतपूर्व सैनिक" से तात्पर्य ऐसे व्यक्ति से है, जो निम्नलिखित प्रवर्गों में से किसी एक प्रवर्ग में रहा हो तथा जो भारत सरकार के अधीन कम से कम 06 माह की अवधि तक निरंतर नियोजित रहा हो तथा जिसकी किसी भी रोजगार कार्यालय में अपना पंजीयन कराने अथवा शासकीय सेवा में नियुक्ति हेतु अन्यथा आवेदन पत्र देने की तारीख से अधिक से अधिक तीन वर्ष पूर्व मितव्ययिता इकाई की सिफारिश के फलस्वरूप अथवा कर्मचारियों की संख्या में सामान्य रूप से कमी की जाने के कारण छंटनी की गयी हो अथवा जो आवश्यक कर्मचारियों की संख्या से अधिक घोषित कर दिया गया हो :—

(i) ऐसा भूतपूर्व सैनिक, जिसे समय पूर्व निवृत्ति रियायतों (ऑरटरिंग आउट कंसेशन) के अधीन सेवामुक्त कर दिया गया हो,
(ii) ऐसा भूतपूर्व सैनिक, जिसे दुबारा भरती किया गया हो तथा (क) अल्पकालीन नियोजन पूर्ण होने, (ख) भरती की शर्ते पूर्ण कर देने पर सेवामुक्त कर दिया गया हो,
(iii) मद्रास सिविल इकाई (यूनिट) के भूतपूर्व कर्मचारी,
(iv) ऐसे अधिकारी (सैनिक तथा असैनिक) जिन्हें उनकी संविदा पूरी होने पर सेवामुक्त किया गया हो जिसमें अल्पावधि सेवा में नियमित कमीशन प्राप्त अधिकारी शामिल हैं,
(v) ऐसे अधिकारी जिन्हें अवकाश रिक्तियों पर 06 माह से अधिक समय तक निरंतर कार्य करने के बाद सेवामुक्त किया गया हो
(vi) ऐसे सैनिक जो असमर्थ होने के कारण सेवा से अलग कर दिये गये हों,
(vii) ऐसे भूतपूर्व सैनिक, जिन्हें इस आधार पर सेवा से मुक्त किया गया हो कि अब वे सक्षम सैनिक न बन सकेंगे,
(viii) ऐसे भूतपूर्व सैनिक, जिनको गोली लग जाने, घाव आदि हो जाने के कारण चिकित्सकीय आधार पर सेवा से अलग कर दिया गया हो।

(2) शैक्षणिक अर्हताएं:—
उसके पास सेवा के लिये विहित ऐसी शैक्षणिक अर्हताएं होनी चाहिए जो अनूसूची–तीन में दर्शायी गयी है, परन्तु—

(क) मंडल आपवादिक मामलों में, किसी ऐसे अभ्यर्थी को अर्हित मान सकेगा, जो यद्यपि इस खण्ड में विहित की गयी अर्हताओं में से कोई अर्हता न रखता हो, किन्तु जिसने अन्य संस्थाओं द्वारा संचालित परीक्षाएं ऐसे स्तर से उत्तीर्ण की हो, जिसके कारण मंडल की राय में, अभ्यर्थी का चयन न्यायोचित हो, और

(ख) ऐसे अभ्यर्थियों के भी जो अन्यथा अर्हित हों किन्तु जिन्होंने ऐसे विदेशी विश्वविद्यालयों से उपाधियां प्राप्त की हैं, जो सरकार द्वारा विनिर्दिष्ट रूप से मान्यता प्राप्त न हो, चयन पर मंडल के विवेकानुसार विचार किया जा सकेगा ।

(3) फीसः–

उसे विहित की गयी फीस का संदाय करना होगा ।

9. निर्हताः–

अभ्यर्थी की ओर से अपनी अभ्यर्थिता के लिए किन्हीं भी साधनों से समर्थन अभिप्राप्त करने के किसी भी प्रयास पर उसे, चयन के लिए निरर्हित ठहराया जा सकेगा ।

10. [illegible] का विनिश्चय अंतिम होगा :–

अभ्यर्थी की पात्रता के संबंध में [illegible] में मंडल का विनिश्चय अंतिम होगा और किसी ऐसे चयन के लिए अभ्यर्थी की पात्रता या अपात्रता के संबंध में [illegible] अभ्यर्थी का, जिसे साक्षात्कार के लिए नहीं बुलाया गया हो, साक्षात्कार नहीं लिया जाएगा।

11. चयन द्वारा सीधी भरती :–

(1) सेवा में भरती के लिए चयन ऐसे अन्तरालों से होगा, जिन्हें कि मंडल समय–समय पर अवधारित करें।

(2) सेवा में अभ्यर्थियों का चयन लिखित परीक्षा या साक्षात्कार अथवा दोनों के पश्चात् किया जायेगा, जैसा कि समय–समय पर अवधारित किया जाये ।

(3) सीधी भरती के लिए उपलब्ध रिक्तियों में से उन अभ्यर्थियों के लिये पद आरक्षित रखें जायेंगे जो छत्तीसगढ़ लोक सेवा (अनूसूचित जाति/अनूसूचित जनजाति और अन्य पिछडे वर्गो के लिए आरक्षण अधिनियम – 1994) (क्रमांक 21 सन् 1994) के प्रावधानों और राज्य शासन द्वारा समय–समय पर जारी आदेशों के अनुसार अनूसूचित जातियां, अनूसूचित जनजातियों और अन्य पिछडा वर्गो के सदस्यों के लिये आरक्षित किये गये है ।

(क) छ.ग. सिविल सेवा (महिलाओं की नियुक्ति हेतु विशेष उपबंध ) नियम 1997 में किये गये प्रावधान के अनुसार इन पदों अर्थात अनूसूचित जाति, अनूसूचित जनजाति, अन्य पिछडा वर्ग के लिये आरक्षित पदों तथा सामान्य श्रेणी के अनारक्षित पदों पर महिला अभ्यर्थियों के लिये प्रभागवार 30 प्रतिशत पद आरक्षित रखे जायेंगे।

(ख) सामान्य प्रशासन विभाग के ज्ञाप क्रमांक सी–3–2/97/3/1 दिनांक 18 फरवरी 97 के अनुसार समस्तर प्रभागवार (होरीजेन्टल एण्ड कम्पार्टमेंटवाईज) के अनुसार चयन के लिये प्रतिस्पर्धा इस कोटे में आने की पात्रता रखने वाली महिला अभ्यर्थियों के मध्य होगी और चयनित महिला अभ्यर्थी का चयन सूची में स्थान उसके प्रवर्ग के लिये आरक्षित वर्ग में आवश्यक समायोजन कर किया जायेगा ।

(4) इस प्रकार आरक्षित रिक्तियों को भरते समय उन अभ्यर्थियों की नियुक्ति पर विचार उसी क्रम में किया जायेगा जिस क्रम में उनके नाम चयन सूची में आये हों, चाहे अन्य अभ्यर्थियों की तुलना में उनका सापेक्षिक स्थान कुछ भी क्यों न हो ।

(5) यदि चयन प्रक्रिया में किसी भी आरक्षित प्रवर्ग अथवा अनारक्षित प्रवर्ग में 30 प्रतिशत महिलाओं के लिये आरक्षित पद उपयुक्त महिला अभ्यर्थी के अभाव के कारण चयन न होने से रिक्त रह जाते है तो ऐसे रिक्त पद आगामी वर्ष के लिए अग्रणित (कैरीफारवर्ड) नहीं किये जायेंगे और ऐसे रिक्त पद को दूसरे आरक्षित अथवा अनारक्षित प्रवर्ग की महिला से भी नहीं भरा जायेगा। ऐसे रिक्त पद उसी प्रवर्ग के पुरूष उम्मीदवारों के चयन द्वारा भरे जा सकेंगे, जिस प्रवर्ग के लिये वह आरक्षित है।

12. अभ्यर्थियों की चयन सूची :–

(1) इन नियमों तथा छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (सेवा की सामान्य शर्तें) नियम, 1961 के उपबंधों के अधीन रहते हुए उपलब्ध रिक्तियों पर अभ्यर्थियों की नियुक्ति के लिए उसी क्रम में विचार किया जाएगा, जिसमें कि उनके नाम सूची में आये हैं,

(2) सूची में किसी अभ्यर्थी का नाम सम्मिलित किए जाने से ही उसे नियुक्ति का कोई अधिकार प्रदत्त नहीं होता है जब तक कि नियुक्ति प्राधिकर्ता का ऐसी जांच करने के पश्चात् जैसी कि आवश्यक समझी जाये, यह समाधान न हो जाए कि अभ्यर्थी सेवा में नियुक्ति के लिए सभी प्रकार से उपयुक्त है,

(3) चयन सूची, जारी किये जाने की तारीख से एक वर्ष की कालावधि के लिए विधिमान्य होगी ।

13. पदोन्निति द्वारा नियुक्तिः–

(1) पात्र अभ्यर्थियों की पदोन्नति के लिए चयन करने हेतु एक समिति का गठन किया जाएगा. जिसमें अनूसूची–चार में वर्णित सदस्य होंगे । इस प्रकार गठित की जाने वाली समिति में एक सदस्य अनुसूचित जाति / अनूसूचित जनजाति का भी सम्मिलित किया जायेगा । प्रथम श्रेणी से प्रथम श्रेणी के पद पर पदोन्नति में आरक्षण लागू नहीं है। इसलिए उक्त समिति में अनुसूचित जाति/अनुसूचित जनजाति का सदस्य सम्मिलित नहीं किया जावेगा।

(2) समिति सामान्यतः एक वर्ष से अनाधिक के अंतरालों में अपनी बैठक करेगी ।

(3) ऐसे पदों पर, जिनमें पदोन्निति की प्रतिशतता अनूसूची–दो में विनिर्दिष्ट किये गये अनुसार 25 प्रतिशत या उससे अधिक है, पदोन्निति के लिए भरे जाने वाले पदों के लिए सामान्य प्रशासन विभाग द्वारा जारी अधिसूचना क्रमांक एफ 4–4/2003/1–3 दिनांक 20.11.2012 के अनुसार तैयार किए गए मॉडल रोस्टर के अनुपालन में 12 प्रतिशत तथा 32 प्रतिशत प्रथम एवं द्वितीय श्रेणी के पदों पर तथा 12 प्रतिशत और 32 प्रतिशत तृतीय एवं चतुर्थ श्रेणी के पदों पर क्रमशः अनुसूचित जातियों तथा अनुसूचित जनजातियों के कर्मचारियों के लिए आरक्षित रहेगा, जो नियम 14 के उपबंधों के अनुसार पदोन्नति के लिए पात्र हो, परन्तुः
(i) अनुसूचित जातियों तथा अनुसूचित जनजातियों के केवल उन व्यक्तियों की पदोन्नति के संबंध में विचार किया जाएगा, जो अपनी वरिष्ठता के आधार पर निम्नलिखित नियम 14 के उप नियम (2) के अनुसार निर्धारित विचार क्षेत्र के अन्तर्गत आते हो, तथा उसके उप नियम (1) के अधीन पदोन्नति के पात्र हो,
(ii) जो आरक्षित पद भरती नियमों के अनुसार पात्रता रखने वाले समस्त व्यक्तियों के नामों पर विचार कर लेने के बाद भी उस प्रवर्ग के सेवक जिनके लिये पद आरक्षित है, उपलब्ध न होने के कारण भरे जाने से रह जायें तो ऐसे रिक्त पदों को 3 वर्षो तक अग्रणित (कैरीफारवर्ड) किया जायेगा । यदि 3 वर्ष अग्रणित होने के बाद भी इस आरक्षित प्रवर्ग का उपयुक्त सेवक ऐसे आरक्षित पद पर उपलब्ध न हो सके तो ऐसे आरक्षित पद को दूसरे आरक्षित वर्ग के व्यक्ति जिसके लिए आरक्षण किया गया, की पदोन्नति कर भरा जायेगा । अर्थात यदि अनुसूचित जाति के लिये आरक्षित पद रिक्त रह जाता है तो उस पद को अनुसूचित जनजाति की पदोन्नति कर भरा जायेगा और इसी प्रकार यदि अनूसूचित जनजाति के लिए आरक्षित पद रिक्त रह जाता है तो उस पद को अनुसूचित जाति के वर्ग के व्यक्ति की पदोन्नति से भरा जायेगा। उपरोक्तानुसार पारस्परिक अन्तरण के बाद भी आरक्षित पद नहीं भरा जा सके तो ऐसे पद को सामान्य वर्ग के सेवक की पदोन्नति कर भरा जायेगा ।

(4) पदोन्नति हेतु आधार का निर्धारण :–
(i) चतुर्थ श्रेणी से तृतीय श्रेणी, तृतीय श्रेणी से तृतीय श्रेणी, तृतीय श्रेणी से द्वितीय श्रेणी, द्वितीय श्रेणी से द्वितीय श्रेणी एवं द्वितीय श्रेणी से प्रथम श्रेणी के पदों पर पदोन्नति " वरिष्ठता–सह–उपयुक्तता" के आधार पर होगी ।
(ii) प्रथम श्रेणी से प्रथम श्रेणी के पदों पर पदोन्नति "योग्यता–सह–वरिष्ठता" के आधार पर होगी । इसमें आरक्षण प्रभावशील नहीं रहेगा।

14. पदोन्नति के लिए पात्रता की शर्तें:–
(1) उप नियम (2) के उपबंधो के अधीन रहते हुए समिति उन सभी व्यक्तियों के मामलों पर विचार करेगी जिन्होंने उस वर्ष की पहली जनवरी को उन पदों पर जिनसे कि पदोन्नति की जानी है, उतने वर्ष की सेवा (चाहे स्थानापन्न या मौलिक रूप में) जितनी की अनुसूची चार के कालम (4) में विनिर्दिष्ट है, पूरी कर ली हो, और जो उप नियम (2) के उपबंधो के अनुसार विचार क्षेत्र में आते हो,

परन्तु यह और भी कि किसी कनिष्ठ व्यक्ति की, उससे ज्येष्ठ व्यक्ति पर अधिमानता देकर चयन श्रेणी में पदोन्नति पर विचार इस आधार पर नहीं किया जाएगा कि उसने विहित वर्ष की सेवा पूर्ण कर ली है ।

(2) चयन के लिए विचारार्थ क्षेत्र " योग्यता–सह–वरिष्ठता" के आधार पर भरे जाने वाले पदों के संबंध में चयन सूची में सम्मिलित किये जाने वाले अधिकारियों/कर्मचारियों की संख्या 1, 2 एवं 3 रिक्त पदों के लिए अधिकतम क्रमशः 5, 8 एवं 10 रहेगी और इसी प्रकार आगे गणना के लिए फार्मूला यह रहेगा कि संभावित रिक्तियों को दुगना कर उसमें 4 जोड़ा जाए। जब वांछित संख्या में अनुसूचित जाति/ अनुसूचित जनजाति के उम्मीदवार ऊपर दर्शाये अनुसार सामान्य विचारण क्षेत्र में उपलब्ध नहीं हो सके तो रिक्तियों की संख्या के सात गुने तक विचार क्षेत्र बढ़ाया जाए और इस विस्तारित विचार क्षेत्र में आने वाले केवल अनुसूचित जाति /अनुसूचित जनजाति के उम्मीदवार (किसी अन्य वर्ग के नहीं) के नामों पर आरक्षित पदों को भरने के लिए विचार किया जाये ।

ऐसे मामलों में जहां पदोन्नति " वरिष्ठता–सह–योग्यता" अथवा जिनमें पदोन्नति अनुपयुक्त व्यक्ति को छोड़कर वरिष्ठता के आधार पर की जानी हो वहां सभी वर्गों के लिए कोई भी विचारण क्षेत्र नहीं होगा । केवल उतनी ही संख्या में कर्मचारियों के प्रकरणों पर वरिष्ठता क्रम से विचार किया जाना होगा

जितनों पर विचार करने से आगामी एक वर्ष में प्रत्येक वर्ग के लिए उपलब्ध होने वाली रिक्तियों को भरने लायक उपयुक्त संख्या में नाम मिल जायें ।

15. उपयुक्त कर्मचारियों/अधिकारियों की सूची तैयार करना :–

(1) समिति, ऐसे व्यक्तियों की एक सूची तैयार करेगी, जो ऊपर नियम 14 में विहित शर्तों को पूरा करते हों तथा जो समिति द्वारा सेवा में पदोन्नति/स्थानांतरण के लिए उपयुक्त ठहराये गए हों । यह सूची, चयन सूची तैयार किये जाने की तारीख से एक वर्ष के दौरान सेवानिवृत्ति तथा पदोन्नति के कारण होने वाली प्रत्याशित रिक्तियों को भरने के लिए पर्याप्त होगी। उक्त सूची में सम्मिलित किए गए व्यक्तियों की संख्या के 25 प्रतिशत व्यक्तियों की एक आरक्षित सूची भी पूर्वोक्त कालावधि के दौरान होने वाली अनपेक्षित रिक्तियों को भरने के लिए तैयार की जाएगी ।

(2) ऐसी सूची में नाम सम्मिलित करने के लिए चयन, ज्येष्ठता का सम्यक ध्यान रखते हुए सभी दृष्टि से योग्यता तथा उपयुक्तता पर आधारित होगा ।

(3) ऐसी प्रत्येक चयन सूची को तैयार करते समय सूची में सम्मिलित किए गए कर्मचारियों/अधिकारियों के नाम अनुसूची–चार के कालम (2) में यथाविनिर्दिष्ट पदों या सेवा में ज्येष्ठता के क्रम में रखे जायेंगे,

परन्तु किसी ऐसे कनिष्ठ कर्मचारी/अधिकारी को, जो समिति की राय में असाधारण योग्यता और उपयुक्तता रखता हो, उससे ज्येष्ठ कर्मचारियों/अधिकारियों की तुलना में सूची में उच्चतर स्थान दिया जा सकेगा ।

स्पष्टीकरण:–

ऐसे किसी व्यक्ति का, जिसका नाम चयन सूची में सम्मिलित किया गया हो, किन्तु जिसे सूची की विधिमान्यता के दौरान पदोन्नत नहीं किया गया हो, केवल उसके पूर्वत्तर चयन के तथ्य से ही उन व्यक्तियो के ऊपर, जिन पर पश्चात्वर्ती चयन में विचार किया गया है, ज्येष्ठता का कोई दावा नहीं होगा ।

(4) इस प्रकार तैयार की गयी सूची का पुनर्विलोकन तथा पुनरीक्षण प्रतिवर्ष किया जाएगा ।

(5) यदि इस प्रकार के चयन, पुनर्विलोकन या पुनरीक्षण की प्रक्रिया के दौरान मंडल की सेवा में किसी सदस्य का अधिक्रमण करना प्रस्तावित हो तो समिति प्रस्तावित अधिक्रमण के संबंध में अपने कारणों को अभिलिखित करेगी ।

16. चयन सूची:–

(1) नियुक्ति प्रधिकारी द्वारा अंतिम रूप में यथा–अनुमोदित सूची, अनुसूची–चार के कालम (2) में दर्शाए पदों से, सेवा के सदस्यों की पदोन्नति करने के लिए चयन सूची होगी ।

(2) चयन सूची सामान्यतः तब तक प्रवृत्त रहेगी, जब तक कि नियम 15 के उपनियम (4) के अनुसार उसका पुनर्विलोकन या पुनरीक्षण नहीं कर लिया जाता, किन्तु उसकी विधि–मान्यता उसके तैयार किये जाने की तारीख से 18 मास की कुल कालावधि से परे बढ़ाई नहीं जाएगी,

परन्तु चयन सूची में सम्मिलित किसी व्यक्ति की ओर से आचरण या कर्तव्यों के पालन में गंभीर चूक होने की दशा में चयन सूची का विशेष रूप से पुनर्विलोकन किया जा सकेगा और समिति, यदि वह उचित समझे, ऐसे व्यक्ति का नाम चयन सूची से हटा सकेगी ।

17. चयन सूची से सेवा में नियुक्ति :–

चयन सूची में सम्मिलित कर्मचारियों/अधिकारियों की नियुक्ति सेवा संवर्ग के पदों पर उसी क्रम से की जाएगी जिस क्रम में ऐसे कर्मचारियों/अधिकारियों के नाम चयन सूची में आए हों,

परन्तु जहां प्रशासनिक अत्यावश्यकताओं के कारण ऐसा करना अपेक्षित हो, वहां ऐसे व्यक्ति को, जिसका नाम चयन सूची में सम्मिलित नहीं हो या जो चयन सूची में ठीक अगले क्रम में न हो, सेवा में नियुक्त किया जा सकेगा, यदि यह समाधान हो जाए कि रिक्ति के तीन मास से अधिक समय तक चालू रहने की संभावना नहीं है ।

18. परिवीक्षा :–

सेवा में सीधी भरती किए गए प्रत्येक व्यक्ति को दो वर्ष की कालावधि के लिए परिवीक्षा पर नियुक्त किया जाएगा ।

19. छूट :–

इन नियमों में किसी भी बात का यह अर्थ नहीं लगाया जाएगा कि यह ऐसे किसी व्यक्ति [illegible] जिसे ये नियम लागू होते हों, ऐसी रिति में जो उसे न्यायसंगत और साम्यपूर्ण प्रतीत होती हो [illegible] मंडल की शक्ति को सीमित या कम करती है,

परन्तु कोई मामला ऐसी रीति में नहीं निपटाया जाएगा जो कि इन नियमों में उपबंधित रीति की अपेक्षा उसके लिए कम अनुकूल हो ।

20. व्यावृत्ति :—
इन नियमों की कोई भी बात पिछड़े वर्गों (क्रीमीलेयर को छोड़कर), अनुसूचित जातियों तथा अनुसूचित जनजातियों के लिए राज्य सरकार द्वारा इस संबंध में समय—समय पर जारी किये गये आदेशों के अनुसार उपबंध किए जाने हेतु अपेक्षित तथा अन्य शर्तों को प्रभावित नहीं करेगी । साथ ही राज्य शासन द्वारा भरती नियमों के संबंध में समय—समय पर कोई सामान्य निर्देश अथवा आदेश जारी किये जाते है, तो वे भी लागू होंगे ।

21. निरसन तथा व्यावृत्ति :—
इन नियमों के तद्स्थानी तथा इनके प्रारंभ होने के ठीक पूर्व प्रवृत्त समस्त नियम इन नियमों के अंतर्गत आने वाले विषयों में एतद् द्वारा निरस्त किये जाते है,
परन्तु इस प्रकार निरसित नियमों के अधीन जारी किए गए किसी आदेश या की गई कार्यवाही के संबंध में यह समझा जाएगा कि वह इन नियमों के तत्स्थानी उपबंधो के अधीन किया गया है, या की गई है ।

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
अमृता बेक, उप-सचिव.

अनुसूची— एक (क)
(नियम 5 देखिये)

| स. क्र. | सेवा में सम्मिलित पदों के नाम | पदों की संख्या | वर्गीकरण | छठवां वेतनमान ब्रैंड वेतन | ग्रेड वेतन |
|---|---|---|---|---|---|
| 1. | अध्यक्ष | 1 | प्रथम श्रेणी | अखिल भारतीय सेवा की संवर्गीय वेतनमान | |
| 2. | नियंत्रक | 1 | प्रथम श्रेणी | 37400—67000 प्रतिनियुक्ति | 10000 |
| 3. | संयुक्त नियंत्रक | 1 | प्रथम श्रेणी | 15600—39100 प्रतिनियुक्ति | 7600 |
| 4. | वित्त अधिकारी | 1 | प्रथम श्रेणी | 15600—39100 प्रतिनियुक्ति | 7600 |
| 5. | सहायक नियंत्रक | 2 | द्वितीय श्रेणी | 15600—39100 विभागीय / प्रतिनियुक्ति | 5400 |
| 6. | प्रोग्रामर | 1 | द्वितीय श्रेणी | 15600—39100 विभागीय / प्रतिनियुक्ति | 5400 |

अनुसूची-एक (ख)
(नियम 5 देखिये )

| स. क्र. | सेवा में सम्मिलित पदों के नाम | पदों की संख्या | वर्गीकरण | छठवां वेतनमान | |
|---|---|---|---|---|---|
| | | | | बैंड वेतन | ग्रेड वेतन |
| 1. | अधीक्षक | 1 | तृतीय श्रेणी | रू. 9300–34800 | 4400 |
| 2. | सहायक अधीक्षक | 1 | तृतीय श्रेणी | रू. 9300–34800 | 4300 |
| 3. | निज सहायक | 2 | तृतीय श्रेणी | रू. 9300–34800 | 4300 |
| 4. | शीघ्रलेखक | 2 | तृतीय श्रेणी | रू. 5200–20200 | 2800 |
| 5. | सहायक वर्ग–1 | 2 | तृतीय श्रेणी | रू. 5200–20200 | 2800 |
| 6. | सहायक वर्ग–2 | 4 | तृतीय श्रेणी | रू. 5200–20200 | 2400 |
| 7. | डाटा एन्ट्री आपरेटर | 4 | तृतीय श्रेणी | रू. 5200–20200 | 2200 |
| 8. | सहायक वर्ग–3 | 6 | तृतीय श्रेणी | रू. 5200–20200 | 1900 |
| 9. | वाहन चालक | 2 | तृतीय श्रेणी | रू. 5200–20200 | 1900 |
| 10. | दफतरी | 1 | चतुर्थ श्रेणी | रू. 4750–7440 | 1400 |
| 11. | भृत्य | 6 | चतुर्थ श्रेणी | रू. 4750–7440 | 1400 |
| 12. | चौकीदार | 1 | चतुर्थ श्रेणी | कलेक्टर दर | |
| 13. | स्वीपर | 1 | चतुर्थ श्रेणी | अंश कालीन | |

अनुसूची– दो
(नियम 6 (1) देखिये)

| सेवा में सम्मिलित पद का नाम | कर्तव्य पदों की कुल संख्या | भरे जाने वाले कर्तव्य पदों की संख्या/प्रतिशत | | | टिप्पणी |
|---|---|---|---|---|---|
| | | नियम 6(1)(क) के अनुसार चयन द्वारा सीधी भरती | नियम 6(1)(ख) के अनुसार सेवा के सदस्यों की पदोन्नति द्वारा | नियम 6(1)(ग) के अनुसार अन्य सेवा के व्यक्तियों के स्थानान्तरण द्वारा | |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| 1. अध्यक्ष 1 | | — | — | 100% | अखिल भारतीय सेवा के ऐसे सदस्यों के स्थानान्तरण द्वारा जो प्रमुख सचिव के पद अथवा उसके समतुल्य या उससे उच्च पद का हो राज्य शासन द्वारा नियुक्त किया जायेगा । |
| 2. नियंत्रक | 1 | — | — | 100% | प्रतिनियुक्ति से महाविद्यालयों के प्राचार्य या इसके समकक्ष स्तर के अधिकारी जिन्हें परीक्षा कार्य का न्यूनतम 05 वर्ष का अनुभव हो। |
| 3. संयुक्त नियंत्रक | 1 | — | — | 100% | प्रतिनियुक्ति से महाविद्यालयों के प्राध्यापक या इसके समकक्ष स्तर के अधिकारी जिन्हें परीक्षा कार्य का न्यूनतम 03 वर्ष का अनुभव हो। |
| 4. वित्त अधिकारी | 1 | — | — | 100% | यह पद कोष एवं लेखा विभाग के अधिकारी से प्रतिनियुक्ति द्वारा भरा जायेगा। |
| 5. सहायक नियंत्रक | 2 | — | 50% | 50% | पदोन्नति से योग्य उम्मीदवार उपलब्ध न होने पर एक पद पर पर्याप्त प्रशासनिक अनुभव के अधिकारी की प्रतिनियुक्ति से भरे जायेंगे। |
| 6. अधीक्षक | 1 | — | 100% | — | पदोन्नति में एक बार सहायक अधीक्षक से तथा दूसरी बार निज सहायक से (बारी–बारी से) भरे जायेंगे। |

| सेवा में सम्मिलित पद का नाम | | कर्तव्य पदों की कुल संख्या | भरे जाने वाले कर्तव्य पदों की संख्या/प्रतिशत | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | नियम 6(1)(क) के अनुसार चयन द्वारा सीधी भरती | नियम 6(1)(ख) के अनुसार सेवा के सदस्यों की पदोन्नति द्वारा | नियम 6(1)(ग) के अनुसार अन्य सेवा के व्यक्तियों के स्थानान्तरण द्वारा | टिप्पणी |
| (1) | | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| 7. | सहायक अधीक्षक | 1 | — | 100% | — | ——तदैव—— |
| 8. | निज सहायक | 2 | — | 100% | — | ——तदैव—— |
| 9. | शीघ्रलेखक | 2 | 100% | — | — | यदि सेवा के सदस्यों में से उपयुक्त व्यक्ति उपलब्ध न हों तो चयन द्वारा सीधी भरती से अथवा अन्य विभागों से प्रतिनियुक्ति से। |
| 10. | सहायक वर्ग–1 | 2 | — | 100% | — | योग्य उम्मीदवार उपलब्ध न होने पर प्रतिनियुक्ति से पद भरा जायेगा । |
| 11. | सहायक वर्ग–2 | 4 | — | 100% | — | ——तदैव—— |
| 12. | सहायक वर्ग–3 | 6 | 90% | 10% | — | व्यापम के चतुर्थ श्रेणी कर्मचारियों में से जो विहित अर्हतायें पूरी करते हों और जिन्होंने कम से कम 5 वर्ष की नियमित सेवा की है, से 25%, पद पदोन्नति द्वारा । |
| 13. | प्रोग्रामर | 1 | — | 100% | - | |
| 14. | डाटा एन्ट्री आपरेटर | 4 | 100% | — | — | |
| 15. | वाहन चालक | 2 | 100% | — | — | |
| 16. | दफतरी | 1 | — | 100% | — | |
| 17. | भृत्य | 6 | 100% | — | — | |
| 18. | चौकीदार | 1 | 100% | — | — | |
| 19. | स्वीपर | 1 | 100% | — | — | |

अनुसूची – तीन
(नियम 8 देखिये)

| विभाग का नाम | सेवा का नाम | सेवा में पद का नाम | आयु सीमा न्यूनतम | आयु सीमा अधिकतम | विहित शैक्षणिक अर्हतायें एवं अनुभव |
|---|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| छ.ग.व्यावसायिक परीक्षा मण्डल, रायपुर | छ.ग.व्यावसायिक परीक्षा मण्डल, की सेवा | (1) प्रोग्रामर | 21 वर्ष | 35 वर्ष | किसी मान्यता प्राप्त वि.वि. से प्रथम श्रेणी में एम.एस.सी. (कम्प्यूटर विज्ञान/भौतिकी/इलेक्ट्रॉनिक/गणित/सांख्यिकी/सूचना प्रौद्योगिकी)/एम.सी.ए. या समकक्ष।<br>अथवा<br>कम्पयूटर साइंस में किसी मान्यता प्राप्त वि.वि. से बी.ई./बी.टेक. की उपाधि या समकक्ष।<br>अनुभवः–<br>1. साफ्टवेयर में विश्लेषण पद्धति, डाटा प्रोसेसिंग, डी बेस, फाक्स बेस, कोबोल सी ++ के क्षेत्र में कार्य करने का कम से कम 02 वर्ष का अनुभव हो।<br>2. ओ.एम.आर. मशीन पर रिजल्ट प्रोसेसिंग का कार्य का कम से कम 01 वर्ष का अनुभव को अधिमान्यता। |
| | | (2) शीघ्रलेखक | 18 वर्ष | 35 वर्ष | 1. मान्यता प्राप्त मंडल/विश्वविद्यालय से उच्चतर माध्यमिक परीक्षा या 10+2 उत्तीर्ण या स्नातक पाठ्यक्रम की प्रथम उत्तीर्ण या भरती नियम के अनुसार निर्धारित योग्यता।<br>2. मान्यता प्राप्त मंडल/संस्था या शीघ्रलेखन तथा मुद्रलेखन परिषद से – (क) हिन्दी शीघ्रलेखक के लिए क्रमशः 100 शब्द तथा 30 शब्द प्रति मिनट की गति से हिन्दी शीघ्रलेखन तथा कम्प्यूटर में हिन्दी टाईप लेखन,<br>(ख) अंग्रेजी शीघ्रलेखक के लिए क्रमशः 100 शब्द तथा 35 शब्द प्रति मिनट की गति से अंग्रेजी शीघ्रलेखन तथा कम्प्यूटर में अंग्रेजी टाईप लेखन, तथा<br>(ग) द्विभाषी शीघ्रलेखक के लिए ऊपर खण्ड (क) तथा खण्ड (ख) में विनिर्दिष्ट अंग्रेजी तथा हिन्दी शीघ्रलेखन तथा कम्प्यूटर में टाईप लेखन<br>3. मान्यता प्राप्त संस्था से डाटा एन्ट्री आपरेटर/प्रोग्रामिंग में एक वर्षीय डिप्लोमा/प्रमाण पत्र तथा डाटा एन्ट्री का 10,000 की (Key) डिप्रेशन प्रतिघंटा की गति होना चाहिए। |

| | | |
|---|---|---|
| (3) डाटा एन्ट्री आपरेटर | 18 वर्ष 35 वर्ष | 1. कक्षा 12 वीं(10+2) बोर्ड द्वारा उत्तीर्ण अथवा कक्षा 10 वीं बोर्ड द्वारा उत्तीर्ण एवं किसी भी विषय में त्रिवर्षीय डिप्लोमा उत्तीर्ण, 2. डाटा एन्ट्री आपरेटर/प्रोग्रामिंग में किसी मान्यता प्राप्त संस्था से एक वर्षीय डिप्लोमा कम्प्यूटर में हिन्दी एवं अंग्रेजी में 8000 की (Key) डिप्रेशन प्रतिघंटा की गति। |
| (4) सहायक वर्ग–3 | 18 वर्ष 35 वर्ष चतुर्थ श्रेणी कर्मचारी के लिये 45 वर्ष | 1. मान्यता प्राप्त शिक्षा मंडल से 10+2 परीक्षा उत्तीर्ण, 2. मान्यता प्राप्त संस्था से डाटा-एन्ट्री आपरेटर/प्रोग्रामिंग में एक वर्षीय डिप्लोमा/प्रमाण–पत्र तथा, 3. कम्प्यूटर में हिन्दी टायपिंग का 5,000 की (Key) डिप्रेशन प्रतिघंटा की गति होना चाहिए। |
| (5) वाहन चालक | 18 वर्ष 35 वर्ष | आठवीं पास। हल्के वाहन चलाने का वैध लायसेंस हो तथा इस कार्य का कम से कम 2 वर्ष का अनुभव हो । वाहन मैकनिक का कार्य जानने वाले को अधिमान्यता दी जायेगी । |
| (6) भृत्य | 18 वर्ष 35 वर्ष | आठवीं परीक्षा उत्तीर्ण हो और सायकिल चलाना आना चाहिये । |
| (7) चौकीदार | 18 वर्ष 35 वर्ष | पांचवी कक्षा उत्तीर्ण हो तथा स्वास्थ्य की दृष्टि से उपयुक्त हो । |

अनुसूची – चार
(नियम 6, 13 एवं 14 देखिये)

| संस्था का नाम | उस पद का नाम जिससे पदोन्नति की जानी है | उस पद का नाम जिस पर पदोन्नति की जाना है | कालम (3) में दर्शाये गये पद पर पदोन्नति हेतु कालम (2) में दर्शाये गये पद का अपेक्षित अनुभव | पदोन्नति हेतु अपेक्षित अर्हता | विभागीय पदोन्नति/चयन समिति के सदस्यों के नाम |
|---|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| छ.ग.व्यावसायिक परीक्षा मण्डल रायपुर | अधीक्षक | सहायक नियंत्रक | पांच वर्ष | मान्यता प्राप्त वि.वि. से स्नातक उपाधि | अध्यक्ष द्वारा 3 नाम निर्दिष्ट किये जायेंगे |
| | सहायक अधीक्षक/ निज सहायक | अधीक्षक | पांच वर्ष | —— तदैव—— | नियंत्रक द्वारा 3 नाम निर्दिष्ट किये जायेंगे |
| | शीघ्रलेखक | निज सहायक | तीन वर्ष | – | —— तदैव——. |
| | सहायक वर्ग–1 | सहायक अधीक्षक | पांच वर्ष | —— तदैव—— | —— तदैव—— |
| | सहायक वर्ग–2 | सहायक वर्ग–1 | तीन वर्ष | —— तदैव—— | —— तदैव—— |
| | सहायक वर्ग–3 | सहायक वर्ग–2 | तीन वर्ष | – | —— तदैव—— |
| | चतुर्थ श्रेणी भृत्य | दफतरी | पांच वर्ष | – | नियंत्रक द्वारा 3 नाम निर्दिष्ट किये जायेंगे |

## विधि और विधायी कार्य विभाग
मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

रायपुर, दिनांक 11 मई 2013

क्रमांक 1723/1786/21-ब/छ.ग./2013.—इस विभाग के अधिसूचना क्रमांक 1043/21-ब/छ.ग./2013 दिनांक 05-02-2013 में निम्नानुसार संशोधन किया जाता है :

संशोधन

उक्त आदेश दूसरा पैरा में "इसके अलावा उपरोक्त सभी विधि अधिकारियों को प्रतिमाह 80 लीटर पेट्रोल ईंधन भत्ता की पात्रता होगी" के स्थान पर "महाधिवक्ता को छोड़कर सभी विधि अधिकारी 80 लीटर पेट्रोल अथवा उसके कीमत के बराबर राशि प्राप्त करने के लिए पात्र होंगे" पढ़ा जावे.

यह सहमति वित्त विभाग के यू.ओ. क्रमांक 244/2013-21-00037 वित्त विभाग/ब-3/2013 दिनांक 02-06-2013 द्वारा प्रदान की गई है.

Raipur, the 22nd June 2013

F. No. 5144/1575/21-B/C.G./2013.—In compliance of the order of Hon'ble High Court of Chhattisgarh in W.P. No. 1827/2004 Pawan Kumar Agrawal and another vs. Government of Chhattisgarh and others, dated 02-05-2012 and in the light of order of Hon'ble Supreme Court of India Passed in SLP (Civil) No. (S) 21673/2012 Government of Chhattisgarh Vs. Pawan Kumar Agrawal and others, dated 30-11-2012, the State Government, in exercise of the powers conferred by Article 234 of the Constitution of India read with sub-rule (1) of Rule 5 of the Chhattisgarh Lower Judicial Service (Recruitment and Conditions of Service) Rules, 2006, and on the recommendation of the Hon'ble High Court of Chhattisgarh, hereby, appoints Shri Pawan Kumar Agrawal S/o Late Shri Tarachand Agrawal (Category-UR) on the Post of Civil Judge (Entry Level) in Junior Pay Scale of 27700-770-33090-920-40450-1080-44770 under clause (a) of sub-rule (1) of Rule 3 of the Chhattisgarh Lower Judicial Service (Recruitment and Conditions of Service) Rules, 2006, temporarily on probation for a period of two years or till further order, from the date he assumes charge of his office.

Raipur, the 22nd June 2013

F. No. 5146/1575/21-B/C.G./2013.—In compliance of the order of Hon'ble High Court of Chhattisgarh in W.P. No. 1827/2004 Pawan Kumar Agrawal and another vs. Government of Chhattisgarh and others, dated 02-05-2012 and in the light of order of Hon'ble Supreme Court of India Passed in SLP (Civil) No. (S) 21673/2012 Government of Chhattisgarh Vs. Pawan Kumar Agrawal and others, dated 30-11-2012, the State Government, in exercise of the powers conferred by Article 234 of the Constitution of India read with sub-rule (1) of Rule 5 of the Chhattisgarh Lower Judicial Service (Recruitment and Conditions of Service) Rules, 2006, and on the recommendation of the Hon'ble High Court of Chhattisgarh, hereby, appoints Shri Pankaj Dixit S/o Shri Nand Dulare Dixit (Category-UR) on the Post of Civil Judge (Entry Level) in Junior Pay Scale of 27700-770-33090-920-40450-1080-44770 under clause (a) of sub-rule (1) of Rule 3 of the Chhattisgarh Lower Judicial Service (Recruitment and Conditions of Service) Rules, 2006, temporarily on probation for a period of two years or till further order, from the date he assumes charge of his office.

By order and in the name of the Governor of Chhattisgarh,
A. K. SAMANTRAY, Principal Secretary.

---

नया रायपुर, दिनांक 20 जून 2013

क्रमांक 5055/943/21-ब/छ.ग./2013.—दण्ड प्रक्रिया संहिता, 1973 (क्र. 2 सन् 1974) की धारा-24 की उपधारा (3) द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए राज्य शासन, एतद्द्वारा परिवीक्षा पर नियुक्त श्री सुदर्शन महलवार, अधिवक्ता, दुर्ग जिला-दुर्ग को जिला एवं सत्र न्यायाधीश दुर्ग, जिला-दुर्ग के न्यायालय में शासन की ओर से पैरवी करने के लिए उनको परिवीक्षा अवधि समाप्ति दिनांक 07-11-2011 से पुनः 03 वर्ष के लिये लोक अभियोजक दुर्ग, जिला-दुर्ग नियुक्त करता है. उन्हें शासन द्वारा निर्धारित एवं समय-समय पर संशोधित रिटेनर फीस एवं अन्य फीस देय होगा. उनकी सेवा की अन्य शर्तें छ.ग. विधि विभाग मैन्युअल में निर्धारित अनुसार होगी.

किसी भी पक्ष द्वारा एक माह का नोटिस देकर यह नियुक्ति समाप्त की जा सकती है. उक्त संबंध में होने वाला व्यय मांग संख्या 29-2014-न्याय प्रशासन, 114-कानूनी सलाहकार और परिषद्, 3572-मुफस्सिल स्थापना, 10-व्यवसायिक सेवाओं हेतु अदायगियां, 008-शासकीय अभिभाषकों को फीस मद के अन्तर्गत प्रभारित किया जावेगा.

नया रायपुर, दिनांक 20 जून 2013

क्रमांक 5057/943/21-ब/छ.ग./2013.—राज्य शासन, एतद्द्वारा परिवीक्षा पर नियुक्त श्री सुदर्शन महलवार, अधिवक्ता, दुर्ग जिला-दुर्ग को जिला एवं सत्र न्यायाधीश दुर्ग, जिला-दुर्ग के न्यायालय में शासन की ओर से पैरवी करने के लिए उनकी परिवीक्षा अवधि समाप्ति दिनांक 07-11-2011 से पुनः 03 वर्ष के लिये शासकीय अभिभाषक दुर्ग, जिला-दुर्ग नियुक्त करता है. उन्हें शासन द्वारा निर्धारित एवं समय-समय पर संशोधित रिटेनर फीस एवं अन्य फीस देय होगा. उनकी सेवा की अन्य शर्तें छ.ग. विधि विभाग मैन्युअल में निर्धारित अनुसार होगी.

किसी भी पक्ष द्वारा एक माह का नोटिस देकर यह नियुक्ति समाप्त की जा सकती है. उक्त संबंध में होने वाला व्यय मांग संख्या 29-2014-न्याय प्रशासन, 114-कानूनी सलाहकार और परिषद्, 3572-मुफस्सिल स्थापना, 10-व्यवसायिक सेवाओं हेतु अदायगियां, 008-शासकीय अभिभाषकों को फीस मद के अन्तर्गत प्रभारित किया जावेगा.

नया रायपुर, दिनांक 21 जून 2013

क्रमांक 5103/1694/21-ब/छ.ग./2013.—राज्य शासन, एतद्द्वारा दण्ड प्रक्रिया संहिता, 1973 (क्र. 2 सन् 1974) की धारा-24 की उपधारा (3) द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए श्री विद्यावारिधि मैत्री, अधिवक्ता, सारंगढ़, जिला-रायगढ़ (छ.ग.) को अपर जिला न्यायालय सारंगढ़ के न्यायालय में शासन की ओर से पैरवी करने के लिए उनके द्वारा कार्यभार ग्रहण करने के दिनांक से एक वर्ष के लिये परिवीक्षा पर अतिरिक्त लोक अभियोजक सारंगढ़ जिला-रायगढ़ नियुक्त करता है. उन्हें शासन द्वारा निर्धारित एवं समय-समय पर संशोधित रिटेनर फीस एवं अन्य फीस देय होगी. उनकी सेवा की अन्य शर्तें छ.ग. विधि विभाग मैन्युअल में निर्धारित अनुसार होगी.

किसी भी पक्ष द्वारा एक माह का नोटिस देकर यह नियुक्ति समाप्त की जा सकती है. उक्त संबंध में होने वाला व्यय मांग संख्या 29-2014-न्याय प्रशासन, 114-कानूनी सलाहकार और परिषद्, 3572-मुफस्सिल स्थापना, 10-व्यवसायिक सेवाओं हेतु अदायगियां, 008-शासकीय अभिभाषकों को फीस मद के अन्तर्गत प्रभारित किया जावेगा.

नया रायपुर, दिनांक 21 जून 2013

क्रमांक 5105/1694/21-ब/छ.ग./2013.—राज्य शासन, एतद्द्वारा श्री विद्यावारिधि मैत्री, अधिवक्ता, सारंगढ़, जिला-रायगढ़ (छ.ग.) को अपर जिला न्यायालय सारंगढ़ के न्यायालय में शासन की ओर से पैरवी करने के लिए उनके द्वारा कार्यभार ग्रहण करने के दिनांक से एक वर्ष के लिये परिवीक्षा पर अतिरिक्त शासकीय अभिभाषक सारंगढ़ जिला-रायगढ़ नियुक्त करता है. उन्हें शासन द्वारा निर्धारित एवं समय-समय पर संशोधित रिटेनर फीस एवं अन्य फीस देय होगी. उनकी सेवा की अन्य शर्तें छ.ग. विधि विभाग मैन्युअल में निर्धारित अनुसार होगी.

किसी भी पक्ष द्वारा एक माह का नोटिस देकर यह नियुक्ति समाप्त की जा सकती है. उक्त संबंध में होने वाला व्यय मांग संख्या 29-2014-न्याय प्रशासन, 114-कानूनी सलाहकार और परिषद्, 3572-मुफस्सिल स्थापना, 10-व्यवसायिक सेवाओं हेतु अदायगियां, 008-शासकीय अभिभाषकों को फीस मद के अन्तर्गत प्रभारित किया जावेगा.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**सुषमा सावंत**, अतिरिक्त सचिव.

---

## आदिमजाति तथा अनुसूचित जाति विकास विभाग

### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 4 जून 2013

क्रमांक/एफ 3-5/2004/25-2.—राज्य शासन एतद्द्वारा राज्य अनुसूचित जनजाति आयोग अधिनियम-1995 अध्याय-2 की कंडिका-3 द्वारा प्रदत्त शक्तियों का उपयोग करते हुए माननीय श्री देवलाल दुग्गा, पूर्व विधायक, भानुप्रतापपुर जिला कांकेर को छत्तीसगढ़ राज्य अनुसूचित जनजाति आयोग का अध्यक्ष नियुक्त करता है.

2. इनकी कार्य अवधि तीन वर्ष होगी.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**मनोज कुमार पिंगुआ**, सचिव.

रायपुर, दिनांक 31 मई 2013

क्रमांक/एफ 19-10/2013/25-2.—यत: छत्तीसगढ़ राज्य अल्पसंख्यक आयोग अधिनियम, 1996 (क्रमांक 15 सन् 1996) की धारा 2 के खण्ड (ग) के उप-खण्ड (दो) के अधीन शक्तियों का प्रयोग करते हुए राज्य सरकार द्वारा अधिसूचना क्रमांक 5882/2614/आजावि/2002, दिनांक 24-12-2002 जारी की गई थी,

यत: उक्त अधिनियम की धारा 2 के खण्ड (ग) के उप-खण्ड (दो) को, मध्यप्रदेश राज्य अल्पसंख्यक आयोग (संशोधन) अधिनियम, 2001 के द्वारा अंत:स्थापित किया गया था तथा इस तरह उक्त संशोधन छत्तीसगढ़ राज्य में प्रवृत्त नहीं था,

यत: उक्त अधिनियम की धारा 2 के खण्ड (ग) के अधीन मात्र केन्द्र सरकार ही छत्तीसगढ़ अल्पसंख्यक आयोग अधिनियम, 1996 के प्रयोजन के लिए किसी समुदाय की "अल्पसंख्यक" प्रास्थिति के संबंध में अधिसूचना जारी करने हेतु सशक्त है,

अतएव छत्तीसगढ़ शासन, एतद्द्वारा अधिसूचना क्रमांक 5882/2614/आजावि/2002, जारी दिनांक 24-12-2002 को तत्काल प्रभाव से प्रत्याहृत करता है और यह भी स्पष्ट करता है कि इसे ऐसा समझा जायेगा, जैसे कि उक्त अधिसूचना कभी भी अस्तित्व में नहीं थी.

No. F-19-10/2013/25-2.—Whereas, Notification No. 5882/2614/TWD/2002, dated 24-12-2002 was issued by the State Government, exercising power under sub-clause (ii) of clause (c) of Section 2 of the Chhattisgarh Rajya Alpsankhyak Ayog Adhiniyam, 1996 (No. 15 of 1996)

Whereas, sub-clause (ii) of clause (c) of Section 2 of the said Adhiniyam was inserted by the Madhya Pradesh Rajya Alpsankhyak Ayog (Sanshodhan) Adhiniyam, 2001 and as such the said Amendment was not in force in the State of Chhattisgarh.

Whereas, under clause (c) of Section 2 of the said Adhiniyam only Central Government is empowered to issue notification regarding "Minority" status of any community for the purpose of the Chhattisgarh Rajya Alpsankhyak Ayog Adhiniyam, 1996.

Now therefore, the Government of Chhattisgarh, hereby, withdraws the Notification No. 5882/2614/TWD/2002 issued on 24-12-2002 with immediate effect and also clarifies that it shall be deemed as such that the said notification had never been in exercise.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**अनिल चौधरी**, उप-सचिव.

---

## श्रम विभाग
### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 17 जून 2013

क्रमांक एफ 10-35/2010/16.—"भवन एवं अन्य संनिर्माण कर्मकार (नियोजन तथा सेवा-शर्त विनियमन) अधिनियम, 1996" सहपठित "छत्तीसगढ़ भवन एवं अन्य संनिर्माण कर्मकार (नियोजन तथा सेवा-शर्त विनियमन) नियम 2008" के नियम 277 तथा 279 में दी गई शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए "छत्तीसगढ़ भवन एवं अन्य संनिर्माण कर्मकार कल्याण मंडल अंतर्गत राज्य शासन एतद्द्वारा विभागीय समसंख्यक अधिसूचना दिनांक 01-12-2010 में निम्नानुसार संशोधान/विलोपित एवं नवीन प्रवर्ग अंत:स्थापित करता है.

**( संशोधित प्रवर्ग का नाम )**

| | |
|---|---|
| बिंदु क्रमांक 02 | राजमिस्त्री (मैसन) या ईटों पर रद्दा करने वाले |
| बिंदु क्रमांक 12 | मजदूर से तात्पर्य (रेजा कुली) |
| बिंदु क्रमांक 27 | चौकीदार एवं सिक्योरिटी गार्ड |

( विलोपित प्रवर्ग का नाम )

बिंदु क्रमांक 18 विलोपित किया जाता है.

( नवीन प्रवर्ग का नाम )

| नवीन बिंदु क्रमांक | नवीन अधिसूचित कर्मकार का नाम |
|---|---|
| 42 | निर्माण में अग्निशमन संयंत्र लगाने वाले श्रमिक |
| 43 | एसी फिटिंग करने वाले कर्मकार |
| 44 | ग्रिल निर्माण करने वाले कर्मकार |
| 45 | भवनों में कारपेंटर का काम करने वाले कर्मकार |
| 46 | लिफ्ट लगाने वाले रखरखाव करने वाले कर्मकार |
| 47 | सोलर पैनल निर्माण करने वाले कर्मकार |
| 48 | माड्यूलर किचन निर्माण करने वाले कर्मकार |
| 49 | पी.ओ.पी. का कार्य करने वाले कर्मकार |
| 50 | सेन्ट्रींग कर्मकार |
| 51 | |

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**जी. आर. मालवीय**, उप-सचिव.

---

नया रायपुर, दिनांक 20 जून 2013

क्रमांक एफ 1-39/2013/16.— छत्तीसगढ़ राज्य निर्वाचन आयोग के पत्र क्रमांक एफ 52-48/तीन (एक)-18/पंचा/कार.अव./2012/660, दिनांक 05 जून, 2013 उल्लेखित संलग्न परिशिष्ट-एक एवं परिशिष्ट-दो अनुसार त्रिस्तरीय पंचायतों के लिए उप निर्वाचन वर्ष 2013 हेतु नियत मतदान में कारखाना अधिनियम-1948 तथा छत्तीसगढ़ दुकान एवं स्थापना अधिनियम-1958 के अंतर्गत आने वाले कारखानों/स्थापनाओं में कार्यरत् उन श्रमिक/कर्मचारियों को मतदान के दिन अर्थात् दिनांक 24 जून, 2013 (सोमवार) को राज्य शासन एतद्द्वारा संबंधित क्षेत्रों में अवकाश घोषित करता है.

2. ऐसे कारखानें जो सप्ताह में 07 दिन कार्य करते हैं, वहां प्रथम एवं द्वितीय पाली के श्रमिकों को मतदान के दिन 02-02 घंटे का अवकाश घोषित किया जाता है, जो कारखानें निरंतर प्रक्रिया के अंतर्गत आते हैं उनमें काम करने वाले श्रमिकों को बारी-बारी से मतदान करने की सुविधा दी जाए.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**एन. डी. कुंदानी**, अवर सचिव.

---

परिशिष्ट-एक

**त्रिस्तरीय पंचायतों के रिक्त पदों की संशोधित जानकारी दिनांक 31 दिसम्बर 2012 की स्थिति में**

**संभाग-रायपुर एवं बस्तर (जगदलपुर)**

| क्र. | जिला | जिला पंचायत सदस्य | जनपद पंचायत सदस्य | सरपंच | पंच | कुल पदों का योग |
|---|---|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) | (7) |
| 1. | रायपुर | — | — | 4 | 14 | 18 |

